युगल रूप वर्णन:

४९

बसे री हेली नैननि मैं घट इंदु ।

नंद नंदन वृष भानु नंदिनी सखी सहित सोहत जावंदु ।।

द्वादस ही पतंग, ससि सौ बिस, षट फनि चौबिस चतुरंग इंदु ।

द्वादस ही बिंबु सौ बानवे बज्रन, षट कमलनि मुसक्यातदु मंदु।।

द्वादस ही मृनाल, कदली खंभ लिख द्वादस मराल आनंद ।

द्वादस ही सायक द्वादस धनु रुग व्यालीस माधुरी फंद ।।

चौबिस चतुष्पदनि सोभाकीन्ही मनु चलत चुवत कर मामकरंद।

पीत गौर दामिनि बिच राजत घनुपम छबि श्री गोकुलचन्द।।

साठि जलज अरु द्वादस सरबर अंगहि अंग झरस रस फंद ।

सूर स्याम तन मन धर बारति ललिता देखि भयौ आनन्द।।

५०

अंग सोभित वृषभान किसोरी ।

सारंग नैन बैन बर सारंग सारंग बदन कहै छबि कोरी ।।

सारंग अधर सधर कर सारंग सारंग जति सारंग मति भोरी ।

सारंग बदन पीठि पर सारंग सारंग गति सारंग कढि थोरी ।।

सारंग पुलिन रजनि रुचि सारंग सारंग अंग सुभग भुज जोरी ।

बिहरति सघन कुंज सखि निरखति सूर स्याम घन दामिनि गोरी।।

नेत्र शोभा

५१

लोचन लालच तैं न टरैं ।

हरि सारंग सौं सारंग गीधे दधिसुत काज जरे ।।

ज्यौं मधुकर बस परे केतकी नहिं त्यौं तैं निकरे ।

ज्यौं लोभी लोभहिं नहिं छांडत ये अति उमंग भरे ।।

सनमुख रहत सहत दुख दारुन मृग ज्यौं नाहिं डरै ।

वे धोरैं यह जानत हैं सब छिन छिन सदा करै ।।

ज्यौं पतंग फिरि परत प्रेम बस जीवत मुरछि मरै ।

जैसैं मीन अहार लोभ तैं लीलत परै गरै ।

ऐसेहिं लुब्ध भए हरि छबि पर जीवत रहत भिरे ।

सूर सुभट ज्यौं रन नहिं छांडत जबलौं धरनि गिरै ।।

---

४९..स० २७८९, वैं०३१४।४०

५०.सू० २७६९, वैं०३१५।५१, नवल०४६३।१४, दि०१५६।६३७, नाथ०१०।२.६२, का०कां०३३०।१४४०, कां०क०८८.३।५१ सू०स०२४

५१, स०२६२५, वैं०३२८।८५, दि०१६०।१६६, पां० १५६।२७०, का०कां०३४०।१५०४

५२

लोचन लालची भारी ।
सारंग रिपु के हरत न रोके हरि सरूप निधरी ॥
कायर छुक गैलि मैं राखे पलक कपाट दए री ।
मिलि मन दूत पैज करि निकसे बहुरि स्याम पै दौरि गए री ॥
ह्वै आधीन पंथ तें न्यारे कुल लज्जा न नए री ।
सूर स्याम सुन्दर रस अटके मानों उहँइ छए री ॥

५३

स्याम रंग नैना राँचे री ।
सारंग रिपु तैं निकसि निलज भए अब परगट ह्वै नाँचे री ॥
मुरलीनाद मृदंग मृदंगी अधर बजावन हारे ।
गइयन घर घर घेरि चलावत लोभ नचावन हारे ॥
चंचलता निरतनि कटाच्छ रस भाव बतावत नीके ।
सूरदास रिझए गिरधारी, मनमाने उनहीं के ॥

५४

विरहदशा :

तै जु पुकारै हरि पै जाइ ।
जिनकी यह सब सौंज राधिका दुख तनु लई छँडाइ ॥
इंदु कहै हो बदन विरोधी अलकनि अलि समुदाइ
नैननि मृग बचननि पिक लूटे विलपत हरिहि सुनाइ ॥
कमल, कीर, केहरि, कपोत, गज, कनक कदलि दुख पाइ ।
विद्रुम, कुंद, भुजंग सँग मिलि सरन गए कहुलाइ ॥
अति अनीति जिय जानि सूर प्रभु पठई मोहिं रिसाइ।
बोली है ब्रजनारि बेगि चलि अब उत्तर दै आइ ॥

---

५२... स० २६६७, वें० ३३५।५४, पो० २५६। ७०२, का०कां० ३४६। १५३३, दि०१६२।७२१

५३... स० ३००२, वें० ३३५।५६, दि० १६२। ७९२, का० कां०३४६।१५३४, कां० ६६.१।३१६. १७०८।

५४... स० ३०५३, वें० ३६६। ८४, ना० प० १०.२। ६८०।

राधा रूप वर्णन:

५५

सहज रूप की रासि नागरी भूषन अधिक बिराजै ।
सुख सौरभ संमिलित सुधानिधि कनकलता पर छाजै ।।
बंदनबिंदु धारि मिलि सोभित धम्मिल नीर अगाध ।
मनहुं बाल रवि रस्मिनि संकित तिमिर कूट ह्वै आधा।
मानिक मध्य पास चहुं मोती पंगति ,फलक सिंदूर ।
रंग्यौ जनुतम तट तारागन ऊगत घेर्यौ सूर ।।
की मनमथ रथ चक्र कि तरिवन रवि रथ रचित सुसाज ।
स्रवन कूप की रहंट घंटिका राजत सुभग समाज ।।
नासानथ मुक्ता,बिम्बाधर प्रतिबिंबित असमूच ।
बींध्यौं कनक पास सुक सुंदर करक बीज गहि चूंच ।।
कहं लगि कहौं भूषननि भूषित अंग अंग के रूप ।
सूर सकल सोभा श्रीपति कैं राजिव नैन अनूप ।।

५६

युगलरूप वर्णन:

देखौ सात कमल इक ठौर ।
तिनकौं अति आदर दैवै कौं धाइ मिले ह्वै और ।।
मिलत मिले फिरि चलत न बिछुरत अवलोकत यह चाल ।
न्यारे भए बिराजत हैं सब अपने सहज सनाल ।।
हरितिनि स्याम निसा निसि नामक प्रगट होत हंसि बोले ।।
चिबुक उठाइ कह्यौ अब देखौ अजहुं रहति अनबोले ।।
इतनें जतन किए नंद नंदन तब वै निठुर मनाई ।
भरि कै अंक सूर के स्वामी परियंक पर ह्वां आई ।।

५७

देखौ सोभा सिंधु समात ।
स्यामा सकल निसि रसबस जागे होत प्रभात ॥
लै पाहन सुत कर सनमुख दै निरखि निरखि मुसकात ।
अचरज सुभग बैद जल जातक कनक नील मनि गात ।।
उदित जराउ पंच तिय रवि ससि किरनि तहां सुदुरात ।
चंचल खग बधु अष्ट कंपदल सोभा बरनि न जात ।।
चारि कीर पर पारस बिद्रुम आनि अलीगन सात ।
सुख की रासि जुगल मुख ऊपर सूरदास बलि जात ।।

५५... स० ३०६३,वैं० ३६८।६६
५६... स० ३०७६,वैं० ३७०।६
५७... स० ३०८३,वैं०३७१।१७,कांक० १२४।७,१,५४

५८

देखि सखि पांच कमल द्वै संभु ।
एक कमल ब्रज ऊपर राजत निरखत नैन अचंभु ।।
एक कमल प्यारी कर लीन्हें कमल सुकोमल अंग ।
जुगल कमल सुत कमल विचारत प्रीति न कबहूं भंग ।।
षट जु कमल मुख सनमुख चितवत बहुविधि रंग तरंग ।
तिन मैं तीन सोम बंसी बस तीन सुरूस्प अंग ।।
जैहैं कमल सनकादिक दुरलभ जिनतैं निकसी गंग ।
तेहैं कमल सूर नित चितवत निपट निरंतर संग ।।

५९

देखि सखि चार चंद इक जोर ।
निरखति बैठि नितंबिनि पियसंग सार सुता की ओर ।।
द्वै ससि स्याम नवलघन सुन्दर द्वै विधु की छवि गोर ।
तिनकैं मध्य चारि सुक राजत,द्वै फल आठ चकोर ।।
ससि ससि संग प्रवाल कुंदकलि अरुझि रह्यो मनमोर ।
सूरदास प्रभु अति रति नागर बलि बलि जुगलकिसोर ।।

६०

देखि री प्रगट द्वादस मीन ।
षट इंदु द्वादस तरनि सोभित बिमल उडुगन तीन ।।
दस दोर विद्रुम दामिनी षटतीनि ब्याल विसेक ।।
त्रिवलि षट श्री फल बिराजत परस पर बरनारि ।
ब्रजकुंवरि गिरिधर कुंवर पै सूर जन बलिहारि ।।

६१

देखि सखि तीस भानु इक ठौर ।
ता ऊपर चालीस बिराजत,रुचि न रही कछु और ।।
धर तैं गगन गगन तैं धरती,ता बिच कियौ बिसतार ।
गुन निर्गुन सागर की सोभा बिनु रवि भयौ भिनुसार ।।
कोटिन कोटि तरंगनि उपजति जोग जुगति चित लाइ।
सूरदास प्रभु अकथ कथा को पंडित भेद बताउ ।।

---

५८... स०३०८४,वें०३७१।१८,नवल०३०३।३३५,दि०१७०।८०३,पो०३१५।१०१६,का०कां०३८७।१७२४,
नाथ०१०।२.४०,कांक०१२४।७.१,१८,
५९.. स०३०८५,वें०३७१।१९,नवल०२०४।३३६,दि०१७०।८०४प्रो०३१४।१००६,का०कां०३८६।१७२५,
नाथ०१०।२.१७,बंक०सू०सा०११ १०।२.१०
६०. सू०३०८६,वें०३७१।२०,नवल०२०४।३३७,पो०३१६।१०२४दि०१७०।८०५का०कां०३८७।१७२६नाथ०
६१. सू०३०८७,नवल०२०४।३३८नाथ०१०।२.७ सू०सा०२६,कांक०८८.११६,

६२

<u>रतिश्रीडावर्णन:</u>

सुता दधि सुत सौं क्रोधभरी ।
अंबरलेत भई खिझ बालहिं सारंग संग लरी ।।
तब श्रीपति अति बुद्धि बिचारी मनि लै हाथ धरी ।
वै अति चतुर नागरी सोकर लै मुख मांझ धरी ।।
चापत चरन सेस चलि आयो उदयाचलहिं डरी ।
सूरदास प्रभु चाहि चहूं दिसि कंठ लागि उबरी ।।

६३

सकुचि तनु उदधि सुता मुसुकानी ।
रवि सारथी सहोदर ता पति अंबर लेत लजानी ।।
सारंग पानि मूंदि मृगनैनी मनि मुख मांह समानी ।
चरन चांपि महि अहि प्रगटायो देखत अति अकुलानी ।।
सूरदास तब कहा करै अबला जब हरि यह मतिठानी ।
कंचुकि कसनि उघारि कठिन कुच स्याम अंक लपटानी ।।

६४

स्याम रति अंत रस हंसै कीन्हौं ।
कहत पुनि पुनि कहा अंग अंबर ~~[illegible]~~ सजहु , मैं रही सकुचि कछिया पुलीन्हौ
कियो तब मैं कहा, लरी सारंग सौं सारंगधर धरति तब चरन चापी ।
सेस सहसौं फननि मनिन की ज्योति अति त्रासतैं कंठ लपटाइ कांपी ।।
रही उनकी टेव चली मेरी कहा धरनि गिरिराज भुज सबल धारी ।
सूर प्रभु कै सखी सुनहु गुन रैनि कै वै पुरुष मैं कहा कहौं नारी ।।

<u>राधा श्रृंगार वर्णन:</u>

६५

बिधु बदनी अरु कमल निहारै ।
सुमन सुत लै कमलनि मज्जति घन पति धान की नाम संवारै ।।
तरनि तात बनिता सुत ताछबि कमलनि रचि रचि ग्रंथित चोरै ।
कमल कमल परसैत बनावति सारंगरिपु वाहन गति डारै ।।
उर हारावलि मेलति कमलनि मनहुं इंदु पारस ढिंग पारै ।
सूर स्याम कै नामहिं चीतन कमलापति कैं पदहिं बिचारै ।।

---

६२.. स० ३२४१, वैं०३८८।७५, नवल० ५७८।११३, वि० १७२।७३७, का०कां०३६६।१७५६,
नाथ०१०।२.१६, कांक० १२४।७.१, ४८, सू०स०१८
६३... स०३२४२, वैं०३८८।७६, नवल०५७८।११४, वि०१७३।८३८, पो० ३१३।१००४, कां०कां०
४००।१७६०, वि०६७८।सू०स०१६
६४. सु०३२८६, वैं०३६३।२३
६५ स० ३३२५, वैं० ३६६।५७, कांक८८.१।३५, सू० स०५

६६

आजु तोहिं काहें न आनंद थोर ।
यह विपरीत सखी तोहिं मखियां,इंदु कंज इक ठौर ।।
हर द्रावन संतत अधिकारी,ज्यों विधि चन्द चकोर ।।
दधिगृह जुगल बनावलि क्यों नहिं विगसित अंबुज भोर ।।
कंपित स्वास त्रास अति मो कति ज्यों मृग के हरि कोर ।
सूरदास स्वामी रति नागर हरि जु लियो मन मोर ।।

रति दशा वर्णन:

६७

अहो राजति राजीव नैन छबि उरग लता रंग लाग ।
जिहिं वनिता रस बस कीन्हे निसि,प्रगट होत अनुराग ।।
सिथिल अंग अरु सिथिल पाग बनी,सिथिल चरन गति आज ।
मनहुं सेज रेवा द्रह तें उठि, आवत है गजराज ।।
भाल मध्य ज्यावक रंग देखत,लागति है मोहिं लाज ।
तुम अपनैं जिय जानत हो , तिलक लोक त्रय राज ।।
हंस बंधु बर लोचनि ललना,मिलित ,निसा कृत काज ।
बदन चंद पिय संधि जानि,नहिं बढ़त किरन मन लाज ।।
भवन जीव सुत लग्यौ अधर पर,यह छबि कही न जाय ।
मन बंधूक सुमन ऊपर पिय,अलिसुत बैठे आय ।।
कुच कुंकुम अवलेप तरुनि किये,सोभित स्यामल गात ।
गल पर्तो राकासखि पिय संग, घटा सघन सोभात ।।
स्याम हृदय लांछन,ता ऊपर लगी करज कृत रेख ।
मनहुं बसंत राज रुचि कीरति ,अरुन किसल तरु वेष ।।
काम बान बर लिए पंच चितवत प्रति अंग अंग लाग ।
अब न काज गृह बैठें पियारे, जब आए तब भाग ।।
ता दिन तें वृषभानु नंदिनी,अनत जान नहिं दीन्हे ।
सूरदास प्रभु प्रीति पुरातन,इहिं विधि रस बस कीन्हे।।

---

६६... स० परि० ६४,वें० ३६७।६२,कां०क० ८८,१।३५,सू० स० ५
६७... स० ३३५२,वें० ३६६।८५ ।

६८

<u>नख शिख वर्णन:</u>

राधे तेरे नैन किधौं री बान ।
यौं मारैं ज्यौं मुरझि परे धर, बहुरि कर राखे प्रान ।।
खग पर कमल, कमल पर कदली, कदली पर हरियान ।
हरि पर सरवर, सर पर कलसा, कलसा पर ससि भान ।।
ससि पर बिंब, कोकिला ता बिच, कीर करत अनुमान ।
बीच बीच दामिनि दुति उपजति, मधुप जूथ बलमान ।।
तू नागरि सब गुननि उजागरि, पूरन, कला निधान ।
सूर स्याम तुव दरसन कारन, व्याकुल परे अजान ।।

६९

<u>सखी की उक्ति:</u>

दधि सुत बदनी राधिका दधि दुर निवारो ।
दधि सुत दृष्टि मैलि दधिसुत मैं दधिसुत पति सौं क्यौं न विचारो ।।
धरहिं छाँडि कै, धरहिं पकरि लै, धरहु लता घनस्याम संवारो ।
हार पहिरि करि, हार पकरि करि, हारि गोवर्धन नाथ निहरो ।।
समुझि चली वृषभानु नंदिनी, आलिंगन गोपाल पियारो ।
विधमान कलहंस जात बलि, सूरदास अपनों तनु वारो ।।

<u>सखी का राधा से मान त्यागने को कहना:</u> ७०

राधे हरिरिपु क्यों न छिपावति ।
मेरु सुता पति ताकैं पति सुत, ताकों क्यों न मनावति ।।
हरि बाहन ता बाहन उपमा सो तैं धरे दिढावति ।
नव ग्रह साल बीस तोहिं सोभित, काहे गहरु लगावति ।।
सारंग बदन कह्यौ करि हरि सौं, सारंग बचन न भावत ।
सूरदास प्रभु दरस बिना तुव लोचन नीर बहावति ।।

७१

राधे हरि रिपु क्यों न दुरावति ।
सैल सुता पति तासु सुता पति ताकैं सुतहिं मनावति ।।
हरि बाहन सोभा यह ताकी, कैसे धरे सुहावति ।
दुवै गरु चार हवैं वै बीते, काहे गहरु लगावति ।।
नव गरु सात ये सु तोहिं सोभित, ते तू काह दुरावत ।
सूरदास प्रभु तुम्हरे मिलन कौं, सारंग भरिभरि आवत ।।

---

६८.. स०३३६०, वें०४००। ६९नवल०५६३। ६, दि०१७३। ८४४, का०कां०४००। १७३५, कांक०८८.१। ३६
सू०स०१३

६९.. स०३३६४, वें०४०१। ६५, कांक०८८.१। ३, सूरस०१३ नाथ०१०। २.४४

७०.. स०३३६५, वें०४०१। ८६, नवल०३०३। ३६६, दि०१७३। ८४५, नाथ०१०। २.४१, कां कां०४०१।
१७६६, कांक०१२४। ७.१, १४

७१.. स०३३६६, वें०४०१, नवल०५१६। ८, नाथ० १०। २.३८, कांक०१२४। ७.१, १७

७२

राधे हरि रिपु क्यों न दुरावति ।
सारंग सुत वाहन की सोभा सारंग सुत न बनावति ।।
सैल सुता पति ताकै सुतपति ताकै सुतहिं मनावति ।
हरि वाहन कै मीत तासु पति तावति ताहिं बुलावत ।।
राकापति नहिं कियौ उदौ सुनि या समयै नाहिं आवत।
बिबिध बिलास अनन्द रसिक सुख सूर स्याम गुन गावत ।।

७३

राधे तैं बहु लोभ कियौ ।
लाबन रथ,तापति आभूषन आनन आप हर्यौ ।।
मृग कौ दंड अवनिधर चपला,बिंबस सु कीर चर्यौ ।
पिक,मृनाल अरि ,ता अरि रूपहिं तै बपु आपु धर्यौ।।
जलचर,गज,मृगराज सकुचि जिस सोच न जाइ पर्यौ ।
सूरदास प्रभु कौं मिलि भामिनि निसि सब जात टर्यौ ।।

७४

कहि पठई हरि बात सुचित दै सुनि राधिका सुजान ।
तैं जु बदन झाँप्यौ कुचकि अंचल यहै न सुख मेरैं मन मान ।।
हाहिं पै दुसह जु इतनेहिं अन्तर उपजि परै बहु आन ।
सरद सुधा ससि की नव कीरति सुनियत अपनैं कान ।।
खंजरीट,मृग,मीन,मधुप,पिक, कीर करत हैं गान ।।
बिद्रुम अरु बंधूक बिंब मिलि देत कांचन छबिदान ।।
दाड़िम दामिनि,कुंदकली मिलि बाढ्यौ बहुत बखान।
सूरदास उपमा नक्षत्र गन सब सोभित बिन भान ।।

---

७२.. स० ३३६७,वैं० ४०१।६८,पे०३१६।१०२५,ना०प्र०१०।२.३८,कां०१२४।७.१,१७
७३.. स०३३६८,वैं०४०१।६६,मधु०१२१।१७२
७४..स०३३८६,वैं० ४०१।२२१७,नवल०२०५।३४५,मधु०१२३।४७६,कां०८८.१,२७,३३७

७५

रही है घूंघट पट की ओट ।
मनो कियो फिरि मान मवासो मनमथ बंकट कोट ।।
नइ सुत कील,कपाट सुलच्छन है दृग द्वार अगोट।
भीतर भाग कृष्न भूपति को राखि अधर मधुमोट।।
अंजन आड तिलक आभूषन सजि आयुध बड़ छोट ।
भ्रुकुटी सूर गही करि सारंग करति कटाच्छन चोट ।।

७६

तैं जु नील नील पट ओट दियोरी ।
सुनि राधिका स्याम सुन्दर सों बिनहिं काज अति रोष कियोरी ।।
जलसुत बिंब भई अति सोभा मनहुं सरद ससि राहु गह्यो री ।
भूमि घिसन सिर मज्जन कीन्हीं उरनाभल रिपु ताहि दियोरी ।।
तुम अति चतुर सुजान राधिका कत राख्यो भरि मान हियो री ।
सूरदास प्रभु अंग अंग नागरि मनहुं काम कियो बियोरी ।।

७७

सारंग रिपु की ओट रहे दुरि सुंदरि सारंग चार ।
ससि ,मृग,फनिग,धुनिग दुवै अंग अंग सारंग की अनुहार ।।
तामंह एक अवर सुत सारंग बोलत बहुरि बिचारि ।
परकृत एक नाम है दाऊ किधौं पुरुष किधौं नारि ।।
ढांकति कहा प्रेम हित सुन्दरि सारंग नैकुं उघारि।
सूरदास प्रभु मोहे रूपहिं सारंग बदन निहारि ।।

७८

यह तेरो बृंदावन बाग ।
सुनि राधिके कदंब बिटप की साखा एक अमीफल लाग ।।
स्याम कछु अधिक पीत छबि बरनि जाइ नहिं अंग बिभाग ,
अति सुपक्क मुरली के परसत च्वै च्वै परत उमंगि अनुराग ।।
ब्रज बनिता बर बारि कनक मय रोकैं रहति सुरासुर नाग ।
सुव परताप द्वै सकति न सुन्दरि सुर मुनि मकठ कोकिल काग ।।
हौ मालिन जतनुनि जल सुगयो सींचति हाथ परे अति दाग ।
सूर सुघ्रम उठि भेंटि परसपर पियपियूष पायो बड़भाग ।।

---

७५.. स० ३३८७,वैं० ४०३।१८,मधु० १२३।१७७,कांक० ८१.२।२६.३३६

७६.. स० ३३८८,वैं०४०३।१६,दि० १५७।६४८,मधु०१२४।२७८,नाथ०१०।२.४,कांक०८८.१।३४ सूरस०४६

७७.. स०३३८६,वैं०४०३।२०,पां०३०६।६८५,नाथ०१०।२.२२,कांक०८८.१।२१सू०स०२२

७८.. स०३३६०,वैं०४०३।२१,नवल०२०४।३४६ पां०३२५।१०४७,मधु०१२४।२७६,नाथ०१०।२.३३ कांक०६८८.१४,३४ सू०सा०२७

राधारूप वर्णन:

७९

राधे तेरो रूप न आन सौं ।

सुरभी सुत पति ताकौ भूषन आनन देखि लजान सौं ।।
[illegible] ।
[illegible] ।।
सिंधु सुता पति तासुत सुत घन उदित न पूजै भान सौं ।
अमी रसाल कोकिल सुर साधे अंबुज चित कुम्हिलान सौं ।।
विद्रुम अधर दसन दाडिम बिब भ्रकुटी किर सुठान सौं ।
सूरदास प्रभु सौं कब मिलिहौ सुफल रूप कलिकान सौ ।।

८०

राधे यह छबि उलटि भई ।
सारंग ऊपर कुंदर कदली तापर सिंह ठई ।।
ता ऊपर द्वै शाटक बरनौं भोजन कुंभ मई ।
तापर कमल कमल बिब विद्रुम तापर कीर लई ।।
ता ऊपर द्वै मीन चपल है सोतिनि साथ रई ।
सूरदास प्रभु देखि अचंभौ कहत न परत कही ।।

८१

पल सुत प्रीतम सुत रिपु बांधव आयुध आनन बिलखि भयौरी ।
मेरु सुतापति बसत शु माथे कोटि प्रकास नसाइ गयौ री ।।
मारुत सुत पति अरि पुर बासी पितु बाहन भोजन न सुहाई ।
हर सुत बाहन असन सनेही मानहुं अनल देह दौ लाई ।।
उदधि सुतापति ताकर बाहनद्रा बाहन कैसें समुझावै ।
सूरदास प्रभु धरम सुवन रिपु ता सीतारहि सलिल बहावै ।।

८२

मान छोड़ने का आग्रह:

उठि राधे कत रैनि गंवावै ।

मधि सुत गति तजि, जलसुत गति लै सिंधु सुता पति भवन न आवै ।।
अलि बाहन को प्रीतम आली ता बाहन रिपु ताहि सतावै ।
सो निवारि चलि प्रान पियारी धरम सुतहि मलि भाव न पावै।।
सैल सुता सुत बाहन जननी तारिपु ता सुख सबद सुनावै ।
सूरदास प्रभु पंथ निहारत तोहि ऐसी हठ क्यौं बनि आवै ।।

---

७९..स०६७, वैं० ४०४।२५, पो०३१३।१००१, नाथ० १०।२.५३, कां०क०८८.२।१८, सूकस०२६

८०..स०३३६, वैं०४०४।२६, मधु०१२५।२८२, नाथ० १०।२.२६, कां०क०८८.२।१७, १२४।७.१-२०

८१.सू०३३६७ वैं०४०४अ२८, पि०१७३। ८४६, नवल०२०४।३४२, पो०३२४।२०४५, का०कां०४०१
१७६७, सू०क्ले० २८

८२ सू०३४१४ वैं०४०४।४५, नाथ०१०।२.४३, कां०क०१२४।७.१-२

८३

जनि हठ करहु सारंग नैनी ।
सारंग ससि सारंग पर सारंग ता सारंग पर सारंग बैनी ।
सारंग रसन दसन पुनि सारंग सारंग सुत द्रुग निरखनि पैनी ।
सारंग कहै सु क्यों न बिचारी सारंग पति सारंग रची सैनी ।।
सारंग सदनहि लै सु बरुनि गई अर्जनि मानति गत भई रैनी ।
सूरदास प्रभु तुव मग जोबै अंधक रिपु तारिपु सुख दैनी ।।

८४

कमल पर वज्र धरति उर लाइ ।
राजति रमा कुंभ रस अंतर पति निज थल जल साइ ।।
बैनतेय सपुट सनकादिक जै अरु बिजै सरवाइ ।
औसर बाग विसारद नारद हाहा जित गुन गाइ ।
कनक दंड सारंग विविध रब निगम सिद्ध सुर ध्याइ।
तिनकैं चरन सरोज सूर अब दरसन किय गुरु कृपा सहाइ ।।

विरहवर्णन:

८५

सखीरी हरि बिनु है दुख भारी ।
सिंहिका सुत हरभूषन ग्रसि ज्यों सब गति भई हमारी ।।
सिखर बंधु अरि क्यों न निवारति पुहुप धनुष लै कैं बिसेख ।
चच्छु श्रवा उरगारग्रसी ज्यौं बिनु दुतिया बपु रेख ।।
घट सुत असन समय सुत आनन अमी गलित जैसैं मैन ।
जलधर व्योम अंबुकन मुंचत नैन होड बदि लेत ।।
जदुपती प्रभु मिलि आनि मिलावो हरि सुत आरति जानि ।
जैसे हरि करि बन्धु प्रगट भए तैसिय आरति मानि ।।
पट आनन बाहन कानन मैं घन रजनी तहं बासी ।
सूरदास प्रभु चतुर सिरोमनि सुनि चात्रिक पिक त्रासी ।।

---

८३..स० ३४१६,वैं०४०६।४७
८४.सू० ३६३८,वैं० ४६२।५५
८५ सं० ३८४०, वैं० ४८६। ५१,नवल० २०५।३५० पो०४१६।१६ ५२ म०१०३।४४२",
कांक० ५६३ । ४१३,४२६,१२४।७,१,२१

कहां लों राखिए मन बिरमाइ ।
एकटक सिव घर नैनन लागत स्याम सुता सुतधनि चलि आई ।।
हरि बाहन दिव बास सहोदर तिहि मति उदित सुराइ मधि जाई ।
गिरिजा पति रिपु नखसिख व्यापत बसब सुवा प्रिय कथा सुनाई ।।
बिरहिनि बिरह आपु बस कीन्हीं लेउ कमल जिमि पांइ छुवाई ।
बेगिहि अमिलौ सूरके स्यामी उदधि सुतापति मिलि है आई ।।

८७

माधव बिलमि बिदेस रहे ।
अमर राज सुत नाम रैन दिन चितवत नीर बहे ।।
मारुत सुत पति नंद गेह तजि, हरि भख बचन कहे ।
जलरिपु नाम जनि अब लागी कार्दै नेह गहे ।।
कुंती पत पितु ताहु नारिधर ता अरि अंगदहे ।
घट सुत रिपु तनया पति सजनी उर अति कपट गहे।।
सैल सुता पति तासुत बाहन बोल न जात सहे ।
सूरदास यह बिपति स्याम सों को समुझाई कहे ।।

८८

प्रीति करि काहू सुख न लह्यौ ।
प्रीति पतंग करी दीपक सों आपै प्रान दह्यौ ।।
अलि सुत प्रीत करी जलसुत सों संपुट मांझ गह्यौ
[illegible]
सारंग प्रीति करी सु नाद सों सनमुख बान सह्यौ ।।
हम जो प्रीति करी माधौ सों चलत न कछू कह्यौ ।
सूरदास प्रभु बिनु दुख दूनौ नैननि नीर बह्यौ ।।

८९

हरि सुत पावक प्रगट भयौरी ।
मारुत सुत बंधु पित प्रतिहित ता प्रति पालन छांडि दयौरी ।।
दरसुत बाहन असन सरीसी सो लागत अंग अनल भयौरी ।
मृगमद स्वाद मोद नहिं भावत दधिसुत भानु समान भयौरी।।
वारिज सुत पति क्रोध कियौ सखि मेटि दकार सकार दयौरी।
सूरदास बिनु सिंधु सुता पति कोपि अमर कर चापलयौरी ।।

८६ सू०३६००, वें० ४६२।५, नवल० २०५।३४६, का०कां० २७५।३८
... सू०३६०१, वें०दि० १६६।११०१, का०कां०४६४।२१६१
... सू०३६०६, वें० ४६२।६, नवल० ७२३।१६७, भा०५२८।७८,
... सू०३६३७, वें० ४६५।३१, नवल० २०४।३४३, का०कां०४३२।७८५, नाथ०१०।२.८२, सू०स०४४

९०

हरकी तिलक हरि बिनु दहत ।
कल्पित है उडुराज अमृतमय तजि सुभाउ मोहिं दाहनि दहत ।।
कत रथ थकित भयौ पच्छिम दिसि राहु ग्रसित लौं मोहिं गहत ।
क्यौ न हीन होति सुनि सजनी भूमि भवन रिपु कहां रहत ।।
सीतल सिंधु जनम या कैरौ तरनि तेज हांस मद धौं चहत ।
सूरदास प्रभु तुम्हरे मिलन बिनु प्रान तजति थै नाहिं सहत ।।

९१

वैसी सारंग करहि लिए ।
सारंग कहत सुनत वै सारंग सारंग मनहिं दिए ।।
सारंग थकित बैठि वै सारंग सारंग विकल हिए ।
सारंग धुकि सारंग पर सारंग सारंग क्रोध किए ।।
सारंग लै मुख करनि बिराजत सारंग रूप बिए ।
सूरदास मिलि है जो सारंग तौ पै सुकल जिए ।।

९२

गौरिपुल रिपु तासुत आयुध प्रीतम ताहि निनारे ।
सिव बिरंचि जाके दोउ बाहन तिन हरे प्रान हमारे ।।
मोहिं बरजत उठि गवन कियौ उठ स्वादै लुब्ध रसाल ।
कुंती नंद तात मुख सोषति अरु बारति अति चाल ।।
उगवै सूर छूटै पसु बंधन तौ बिरहिनि रति मानै ।
इहि बिधि मिलै सूर के स्वामी चतुर होइसो जानै ।।

९३

हरि मोकौं हरि भल कहि सु गयौ ।
हरि दरसत हरि मुदित उदित हरि हरि ब्रज हरि सु लयौ ।।
हरि रिपु तारिपु तापति कौ सुत हरि बिनु पवरि दह्यौ ।
हरि कौ तात परस उर अन्तर हरि बिनु अधिक बह्यौ ।।
हरि तनया सुत तहां बसत हरि हरि अभिमान न ठायौ ।
अब हरि दवन दिवा कुब्जा कै सूरदास मन भायौ ।।

---

९०.. स० ३९७२, वैं० ४९८।५८, नवल० ७३५।२५६, पो० ४३१।१७३८, म० १२३।५३०, म० १६१।४२७, सू० स० २३
९१ स० ३९७३, वैं० ४९९।६७, दि० १९५।१०८५, कां० क० १२४।७.१, ७
९२ स० ३९९०, वैं० ४९९।७४, नवल २०५।३४७, कां० क० १२४।७.१, ६१
९३ स० ४००७, वैं० ५०१।९१, नवल० २०५। ३४६ प्रो० ४१६।१६५८ प्र० १०५।४४८

९४

ग्वालिनि छाँडि दै विरह तर्यो ।
तैं विरह विरहिनी व्याकुल भुवन काज बिसर्यो ।।
सर पल्लव उडुपति रथ हाँक्यो मृगपति वैर कर्यो ।
पंछीपति सबरी सकुचाने चातक बगंग मर्यो ।।
सारंग सुर सुनि भयो वियोगी हिमकर गरब टर्यो ।।
सूरदास सायर सुत हित पति देखत मदन धर्यो ।।

९५

सोचति राधा लिखति नखन तैं वचन न कहति कंठ जल त्रास ।
छिति पर कमल कमल पर कदली तापर पंकज कियो प्रकास ।।
ता पर अलि सारंग पर सारंग सारंग रिपु लै कीन्ही बास ।
तहां बरि पंथ पिता जुग उदित बारिज बिबिरंग मनहु भयो ।। प्रकास ।।
सारंग मुख तैं परत अंबु ढरि मनु सिव पूजति तपत बिनास ।
सूरदास प्रभु हरि बिरहा रिपु दाहत अंग दिखावत बास ।।

९६

ऊधौ इतनैं मोहिं सतावत ।
कारी घटा देखि बादर की दामिनि चमकि डरावति ।।
हैम सुता पति को रिपु व्यापै दधिसुत रथ न चलावत ।
अंबू खंडन सब्द सुनत ही चित चंकृत उठि धावत ।।
कंचन पुर पति को जो भ्राता तासु प्रिया नहिं न धावत ।
संभू सुत को जो बाहन है कुहु कै असल सलावत ।।
जदपि भूषन अंग बनावति सोइ भुअंग ह्वै धावत ।
सूरदास बिरहिनि अति व्याकुल खगपति चढ़ि किन आवत ।।

---

९४... स० ४०१०, वैं० ५०१।९५, नवल० ७४१।२६२, पो० ४२२।१६६, म०१०७।३५६,
९५... स० ४०२४, वैं० ४८३।२३
९६... स० ४२४१, वैं० ५२१।७६, नवल० ७६१।२३२, म०२१६।४८४

९७

हमकौं तुम बिनु सबै सतावत ।
कहियौ मधुप चतुर माधौ सौं तुमहूं सखा कहावत ।।
जाकौ ततु हरि हर्यौ दीन सुनि कुल सरनागत दीन्ही ।
सोइ मारुत करवारि धारि करुनाकौं कान न कीन्हीं ।।
काढ़ि सिंधु तैं सिवकरव सौंप्यौ गुनगार की नाईं ।
सो ससि प्रगट प्रधान काम कौं चहुं दिसि देत दुहाईं ।।
अमरनाथ अपराध क्षमा करि पीठि ठोंकि पुकरायौ ।
सोइ अब दंड कोपि जलधर लै व्रजमंडल पै छायौ ।।
पच्छ पुच्छ सिर धारि सिखनि कै इहि विधि दई बड़ाईं ।
तिन अब बोलि छोलि ततु डार्यौ, सफल खोर की नाईं ।।
पच्छ छोरि घलि स्वच्छ पच्छ करि तिनहूं कोप जनायौ ।।
परी जो रेख ललाट अधिक दुख, मेटि दुकार बनायौ ।।
कौन कौन सौं बिनती कीजै कहौ जितक कहि आईं ।
सूर स्याम अपनैं या व्रज की इहिं विधि कानि घटाईं ।।

९८

हरि सुत सुत हरि कै तन आहि ।
ह्यां को कहै कौन की बातैं ग्यान ध्यान सुमिरै को काहि ।।
को मुख भंवर तासु जुवती को को जिन कंस हते ।
हमरे तौ गोपति सुत अधिपति बनति न औरनि तैं ।।
मोरजरसु रूप रुचि कारी चितै चितै हरि होत ।
कबहुं कर करनी समेति लै नैंकु मान कै सोत ।।
ता रिपु समय संग सिसु लीन्है पै आवत तन घोप ।
सूरदास स्वामी मन मोहन कत उपजावत दोष ।।

९९

हरि बिनु इहि बिधि है व्रज जीजै ।
कज्जल बरषि बरषि उर ऊपर सारंग रिपु जल भीजै ।।
बायस अथा सबद की मिलवनि थाई दुख ततु छीजै ।
चौथो चंद जात गोपिन कौं मधुप रासि जब लीजै ।।
तारा पति अरि कै सिर ढाढी निमिष चैन नहीं कीजै ।
सूरदास प्रभु वेगि कृपा करि प्रगट दरस मोहि दीजै ।।

---

सा० ४२४२
९७. . . सा० ४४६०, वें०५३८।४०, नवल०७६३।२४२, पो०३५७।१२६३, म०९८।७६, कांक०१२४।७.१, ६०
९८. . . सा०४५३०, वें०५४५।१०, दि०१८६।१००६, नवल०६७६।३७, पो०३७८।१३६६, म०१०५।४५०,
९९. . .
का० कां०४५५।१९९७, कांक०१२४।७.१, ४५, सूक्स०३

१००

देखि रे प्रेम प्रगट द्वादस मीन ।
ऊधौ एक बार नंदलाल राधिका बनतें आवत सखी सहित रस भीन ।।
गए नवकुंज कुसुमनिके पुंज करैं अलिगुंज सुख स्म लवलीन ।
षट उडुगन षट मनिधरहु राजत हैं चौबिस धातु चित्रकेहि कीन्ह ।।
षट इंदु द्वादस पतंग मनु मधुप सुनि रूप चौअन माधुरी रस पीन ।
द्वादस बिंब सो बानवे वज्रकन षट दामिनि जलजनि हँसि दीन ।।
द्वादस धनुष द्वादसै चिबुका मोहन मन षट चिबुक चिन्ह चित कीन।
द्वादस व्याल अधोमुख फूलत मधु मानः कंज दल सौ बीस बसीन ।।
द्वादसै मृनाल,द्वादस कदली खंब द्वादस दाडिम सुमन प्रवीन ।
चौबीस चतुष्पद बसि सौ बीस ।मधुकर अंग अंग रसकंज नवीन ।।
नील मिले मिलि घटा दामिनि मनो सब शृंगार सोभित हरिहीन ।
फिरि फिरि चक्र गगन मैं अमी बतावत सुगती लाग मौन कहुं कीन ।।
बचन रसन रसराज नंदनंदन तैं जोग पीन हृदयलवलीन ।
नंद जसोदा दुखित गोपी गाइ ग्वाल गोकुल मलिन दिन ही दिन दुखीन ।
बकी बका सकटातृन केसी वृषभ बिनु गोपाल बैर हनिकीन ।
ऊधौ परैं पाइँ सूरज प्रभु आरतिहरैं भई तनु छीन ।।

१०१

कहत कल परदेसी की बात ।
मंदिर अरध अवधि बदि हमसौं हरि अहार चलि जात ।।
ससि रिपु बरष सूर रिपु जुगवर,हर रिपु कीन्हौ घात ।
मघपंचक लै गयौ सांवरो तातैं अति अकुलात ।।
नखत बेद ग्रह जोरि अरध करि सोइ बनत अब खात ।
सूरदास बस भईं बिरह कै कर मीजति पछितात ।।

१०२

गयौ मिटि पतियाहु व्यौहार ।
मधुबन बसि मधु रिपु सुनि मधुकर छांडै ब्रज आभार ।।
धरनीधर गिरिधर कर धरि कै मुरलीधर सुखसार ।
अब लखि जोग संदेसौ पठवत,व्यापक अगम अपार ।।
छांडी अरु दुख सुखहु सखी सुठि,स्वपन दसा संचार ।
सूर प्रान तनु तजत न यातैं सुमिरि अवधि आधार ।।

---

१००... स० ४४८५,वें० ५४१।६२,

१०१...स०४५६४ ,वें० ५५०।५०

१०२.. स० ४६२३

१०३

हरि किन भए ब्रज के चोर ।
तुम्हरे मधुप वियोग राधे मदन के झकझोर ।।
इक कमल पर धरे गज रिपु एक पर ससि रिपु ओर ।
दुवै कमल इक कमल ऊपर जगी इकटक भोर ।।
इक सखी मिलि हंसति पूछति खैंचि कर की कोर ।
तजि सुभाइ सुभखत नाहीं निरखि उनकी ओर ।।
विरस रासिनि सुरति करि करि नैन बहु जल तोर ।
तीनि त्रिवली मनहु सरिता मिलीं सागर छोर ।।
षटकंध अधरनि माल ऊपर ऊजा रिपु की छोर ।
सूर अबलनि मरत ज्यावौ मिलौ नंद किसोर ।।

१०४

ब्रज की कठिन परति हैं बातैं ।
गिरि तनया पति भूषन जैसे विरह जरैं दिन रातैं ।।
मलिन बसन हरि छिन अन्तर गति तनु पियरी जनु पातैं ।
गद्गद बचन नैन जल पूरित बिलखि बदन कृस गातैं ।।
मुकता तात भवन तैं बिछुरैं मीन मकर बिललातैं ।
सारंग रिपु सुत सुहृद पती बिनु दुख पावत बहु भाँतैं ।।
हरिसुर भवन बिना विरहनि छीन लई तनु तातैं ।
सूरदास गोपिन परतिग्या मिलौ पाछिल कै नातैं ।।

१०५

उडुपति सौं बिनवति मृगनैनी ।
तुम कहियत उडुराज अमृत मय तजि सुभाउ बरषत कत बहनी ।।
उमया पति रिपु अधिक दहत है हरि रिपु प्रीतम सुख निसैनी ।
क्यों न छीन होवति सुनि सजनी भूमि हवन रिपु कहां दुरैनी ।।
कमै पाइ संदेसो कहियौ कित हरि छाइ रहे करि छोनी ।
सूर स्याम बिनु भवन न भावै जोवति रहति गुपाल की धौनी ।।

---

स० परि० १६२, वैं०५५४।८६
१०३...पो०४०५।१५५६, कां०१२४।७.१,।५८
१०४...स०४७३८, वैं०५६१।६१, पो०४०५।१५५६, कां०१२४।७.१,।५८
१०४...स०४७३८, वैं०५६१।६१, पो०४३२।१७४३, दि०१६०।१०३३, ना० कां० ४३७।२०६२,
१०५...स०४८८१, वैं०५८६।६३, पो०४३२।१७४३, दि०१६०।१०३३, ना० कां० ४३७।२०६२,
सू०स०८ कां०१२४।७.१,४४

१०६

घर सुत सज्ज बनाउ किए ।
जल सुत सुत ताकी सुत वाहन ते तिरिया मिलि सीस दिए ।।
सुर भष रिपु वाहन के वाहन सुर पति मित्र के सीस निए ।
ताहि मध्य रावति कंठावलि मनी नव ग्रह गुदरि दिए ।।
सुन्दरता सोभा की सींवां बसै सदा यह ध्यान हिए ।
धन्य सूर एकौ पल इहि सुख इहिं बिनु सत सत कल्प जिए ।।

१०७

कृष्णलीला वर्णन:

सुनि हरि हरिपति ग्राजु बिराजै ।
मधु हरि ग्रवत मंद भयौ हरिबल बल करि हरि दल गाजै ।।
हरि की चाल चलत चंचल गति हरि कै बदन बिरह दुख साजै ।
सूरदास प्रभु कौं भजि इक छन त्रिबिध ताप तन भाजै ।।

१०८

दधि तनया सुत रिपु गति गमनी सुनि वृषभानु दुलारी
दादुर रिपु रिपु पतिहिं पठाई सोचति बैप बिचारी ।।
ग्रलिवाहन रिपु वाहन रिपु की तपत भई ग्रति भारी ।।
सोच सँभारि प्रभु रैदित हैं हौं बलि जाउं तिहारी ।।
मारुत सुत पति रिपु पति पतनी तासुत नारि बिसारी ।
सूरदास प्रभु तुमहिं मिलन कौं ज्यौं हठ होति हमारी ।।

१०९

सारंग सुत पति तनया कैं तट ठाढे नंदकिसोर ।
बहुत तपत सु रासिमै सविता ता तनयासंग करत बिहार ।।
गुडाकेस जननी पति वाहन तासुत कै ग्रंग सजै सिंगार ।
चंद चौदहर ग्राठ ग्रंप दुवी व्याल कमल बतीस बिचार ।।
एक ग्रचंभौ ग्रौर बताऊं पांच चंद दबे कमल मंझार ।
सूरदास इहि जुगल रूप कौं रैमन राखि सदा उरधार ।।

११०

कहियौ ग्रति बाला दुख पावै ।
हिरन पटन पति बैस तज्यौ है बार बार समुझावै ।।
सारंग रिपु तापति रिपु वा रिपु तारिपु तनहिं जरावै ।
हरिवाहन वाहन पति घाइक ता सुत ग्रानि बचावै ।।
सुर रिपु गुरु वाहन ता रिपु पति ता चढ़ि बेगि दिखावै ।
सूरदास प्रभु तुमरे मिलन कौ बिरहिनि तपति बुझावै ।।

---

१०६. सू० परि० ६६
१०७ स० परि ० १०३, सू० स० ५०
१०८ स० परि० २५४, नवल० २०४ग्र३०४, कांक० १२४।७ .१, ३२, ८८. १।११, ३४. ६।११ग्रनाथ० १०।
२. १४, सूक्स० १४
१०९ स० परि० २५५, नवल० २०४।३३४, काव० ८८. १, ६, ३४. ६। ६सू० स० ३०
११० स० परि० २५५, नवल० २०५।३४५

१११

एक समै मंदिर मैं देखे राधा जु अरु नंद किसोर ।
दच्छिन कर मुकता स्यामा कैं तजत हंस चुप चुगत चकोर ।।
तामंह एक अधिक छबि उपजी ऊपर मधुप करत घनघोर ।
सूरदास प्रभु इंद्र सकान्यौ रबि अरु ससि बैठे इक ठौर ।।

११२

~~एकजसैजयंचिरजदींजदेसैजरफाजुजकरज~~

राधे तुम उडुगन पति सुत हीन ।
तेरै भवन गवन हरि कीन्हौ इहि बाहन गति चीन्ह ।।
नीसत साजि सिंगार बदन पै उठि सारंग सुत दीन्ह ।
सूरदास प्रभु तोहि मिलन कौ सैलसुता सुत कीन्ह ।।

११३

देखौ राधे स्याम दसन छबि लागी ।
एक अचंभौ देखि सखीरी प्रतिबिम्ब मैं जु समानी ।।
दधि सुत सुफल कीर पर सोभित कीरति गति अनुरागी ।
सलिल सघन मांझ दधि सुत ज्यौं प्रमुदित तनया जागी
दधिसुत मैं ज्यौं दधिसुत बैठ्यौ दधिसुत कमल उपानी ।
सूरदास गिरिधर के परसत दधिसुत तनया भागी ।।

११४

कहुं रजनी बिधु अधिक सुहाई ।
षोडस कला सरद परगासित रबिज्यौं प्रीति बनाई ।।
यह बिपरीत आप जू जहं तहं अंबुज सोत मकर गहि लाई ।
ता ऊपर बंधूक प्रकासित रसन लता जु सुरत की पाई ।।
द्वै ससि तर द्वै सूर प्रगट भए मानौं तमचुर की रति आई ।
सूरदास स्वामी की सोभा भाग्नि कान मान्ति बिलसाई ।।

११५

गिरि गिरि परत बदन तैं अंबु ।
मानौं बहति सुरसरि थिर धरि सोभहिं सीचत संबु ।।
कटि केहरि डगमगत सीस घट सुंदरता की खंबु ।
कनक लता भुज मुकतावलि उर कंचुकि नील निलंबु ।।
लगकी अलक बदन बिधु राजत मधुपहिं भ्रत अचंबु ।
सूरदास गिरिधर कै आगम बिसरि गए सब दंभु ।।

---

११०. सू०पा०२०५६, दि०१६६।१०८६, का० कां०३८६।१७१६, कां०८८, २।३०, ३४६।३७, ना०प्र०१० : २।२०
१११ दि० १७३।८४५, सू०स०४०
११२ पा० ३१५।१०१७
११३ पा० ३१५।०१८
११४ पा०३१६।१०२६, ना०प्र०१०।२, २५, का०कां०७५५।११६
११५

११६

कोरहिं त्रासत हैं राकेस ।
कमल सिकावत अलिजुवन कौं अए पटिया ब्रजदेस ।।
गिरि मघवा संजोग देखियत मृग सुव्यक इक संग ।
उभै बिंब बृंदाबन कोकिल सुक सीखत सब अंग ।।
कनक लता बांधति केहरि कौं रस सरवर सकुचाइ ।
ढांकत सूर बसन के अन्तर सुख रस पिय बरसाइ ।

११७

माधौ बिन पसु पति रिपु जारैं जदुपति प्रभु तन ताप निबारैं ।।
बिधि बाहन के कंठ अभूषन, ताभख अनहित लागे दूषन ।।
जम अनुजा पितु तासु सनेही, ते सखि सैन जरावै देही ।
सूरदास श्रीहरि गुनगावै, गरल सौहैं सो फनहित लावै ।।

११८

जलसुत मैं जल सलिल भयौरी।
सिंधु सुता पति गवन स्रवन सुनि सिवसुत बाहन बिलपि ठयौरी ।।
दारु सुता सुत बिनु जल चातक थकि, मृग मीन मलान भयौरी ।
हर सुत बाहन इंद्रजोरि बिधु बदनी रतिपति बान दयौरी ।।
भूषन बसन भनिक सुह सज्या सुहुप सुगंध तन दहनि जयौरी ।
ता जदुनाथ मिली इहि औसर सूर बिरह दुख नितहि नयौरी ।।

११६

सुख बिनु कहाँ कासौं जाइ ।
संभु आयुध उठि करेंगे करत बहु बिध घाइ ।।
गोप पति लखि नरक बैरी आनि कै अकुलाइ ।
पच्छिराज सुनाथ पतिनी भोगिबौ चित चाइ ।।
पाइ तोहिं निसारि कबहूं, छिलत नाहर खाइ ।
सूर अनगल बान कौ सुनि बृच्छ बैरि सुताई ।।



---

११६.. पो०३३०।२०६६,
११७.. पो०४२०।१६६४, म०१०६।४५४, कां०१२४।७, ८, ५६।
११८.. पो०४२४।१६६६, म०११२।४८३
११६.. कां०२७४, ३

१२०

बालम बिलमि बिदेस रह्योरी ।
भूषन पितु पितु सेनापति पितु ता धरि अंग दह्योरी ।।
सारंगसुत घर मस घर वैरी जात न बचन सह्योरी ।
अनपति आदि सुत त्रिलिय तलक कहुं को सक राखि चह्योरी ।।
बाजिनि तें तिथि थान संतापी सोई वचन कह्योरी ।
जो आपुन हित कृपहित जाहित कुब्जा कूर चह्योरी ।।
कासों कहीं सुनै को मेरी बिपता बीज बयोरी ।
सूरज प्रभु बिनु मोकहं वैरी सब सुख जटरमह्योरी ।।

१२१

सबै मिलि स्याम संदेस सुनोरी ।
जो तिय चढ़ति सीस गिरिधर के सो अब कंठ गहोरी ।।
नीचें चलत तासु धरि ता मस भूषन अंग लगोरी ।
दधिसुत बाहन भेसल ले के बैठि धनीस गनोरी ।।
तातें सुक महोक बक तीतर यह मत दसन गहोरी ।
कनक दहन पट बोरस मिलि के सोह उतारि धरोरी ।।
बैरागी के बगल बसत हैं तापर प्रीति करोरी ।
सूर स्याम प्रभु रस की बातें मधुपुर दूर गनोरी ।।

१२२

सखी री कमल नैन परदेस ।
रितु के राव भए संप्रापत तानैं गए बिदेस ।।
हर हित रिपु बाहन के भोजन पठए न देत संदेस ।
पांडो नाथ बैद कर पल्लव अलि पंकज रहे थेरो ।।
एक से बाठि बरन हैं जिनकें सो हरि हम सों फेर्यो।
जननी स्वाद बहन पसुभाषा सारंग रिपु के स्वादे ।
ए दुवै नाम मिलत मोहिं दुजनि तातें बिरह बिषादे ।।
सुर गुरु धरि बाहन धरि ता पति ता धरि यह तन तावत ।
कनक परन पति तासु अनुजहित सूर अजहुं नहिं आवत ।।

१२३

छिन पल राउरे की आस ।
करन ना वसे पंच संज्या जाति कैं सब नास ।।
भूमि धर धरि पिता वैरी बाधि राखी पास ।
सिंधु सुत घर सुहित सुत गुन गरुक की प्योंगास।।
भानु बंस गिरीस आसर आदि अंग प्रकास ।
सूर फिर फिर सूर सुत की परन चाहत पास ।।

सा० ल० परि० स० ६३, भा० ४६
१२०, ... सा० ल० परि० स० ५२ । : १२२: सा० ल० परि० भार० ५३
१२१ सा० ल० परि० भा० ४१, परा ५४
१२३

१२४

प्रभु कब देखिहौ मम ओर ।

जानि आपुन आपुहिं गिरिनाथ गाँठी छोर ।।

श्रवन बचन विचारि सेनापति सु आनन मोर ।

दिसा बस तस कहत जानत सात साखी जोर ।।

जगा जोनी मेल की सुधि कीजिए रुचि जोर ।

सूर निपट अनाथ भाषित जुगल वर करजोर ।।

१२५

सुंदर स्याम सोभा देखि ।

वारि ससि कै बादि कोटन कोटि लाजत लेख ।।

मीन रिपु कै सुंत गुन मन गहत बरबस आन ।

चलन सरि तन की सम्हारै सपर सेलन बान ।।

विकट भ्रकुटी मुकुट लटकन सुकटि सोभा सोह ।

सूर बलि बलि जात तनमन तपन तीछन धोह ।।

१२६

सोभा आजु भली बनि आई ।

जलसुत ऊपर हंस विराजत तापर इंद्रवधू दरसाई ।।

दधिसुत उलिधी पिवी दधिसुत मैं यह छवि देखि नंदसुकाई ।

नीरज सुत वाहन को भच्छन सूर स्याम लै कीर चुगाई ।।

१२७

देखौ री हरि नंगम नंगा ।
जलसुत भूषन अंग विराजत बसनहीन छबि उठति तरंगा ।।
कहा कहौं अंग अंग की सोभा निरखत लज्जित कोटि अनंगा।
कछु दधि हाथ कछू मुख माखन सूर हँसत ब्रज जुवति नवंगा ।।
१२८
जिन कर जलज पर जलजात ।
धातुपति बाहक तुम्हारो सकल लोक सिहात ।।
रस पयोधि निधान सौं कुरु राज छाँहि सुभाइ ।
सूर सुत सुनि सिख सखी रविइंदु सेस बसाइ ।।
सात षष्ट ई चरन जाके कितहिं है दुख दैन ।
क्यों न गिरिजा नाथ धरि लिय मानि सुख सब लेत ।।
लाल संग मराल भोजन माल करिहौ दूर ।
सूर श्री मनमोहिनी भजि भोग भामिनि सूर ।।

---

१२४... सा० ल० परि० भार० ४२,सर५५
१२५...सा० ल० परि० भार० ४३,सर० ५६
१२६.. नि० की०६६।६,नाथ०१०।२,३०,का०कां०५१६।२२६६ सू०स०५
१२७.. नि०की० ७६।३०४,वपो०१६६।३७
१२८.. कांक० १२४।७,१,२८,८८,२।१२,३४,६ ।१२ सू०स०६

१२६

देखि री देखि अद्भुत रीति ।
जलज रिपु सौं रिपु कियौ हित छांडि अपनी नीति ।।
कीर, कमठ, कपोत, कोकिल, कियौ ढिंग ढिंग बास ।
धनुष ऊपर तिल करेखा भयौ रिपु को त्रास ।।
जलज नाल सुढारि ऊपर निरखि मुदित अनंग ।
सूर स्याम निहारि यह छबि भई मनसा पंग ।।

१३०

विधु मैं देखे बहुत प्रकार ।
जलरुह कनक लता पर उदयौ ढिंग मोतिन को हार ।।
कीर, कमठ, अलि, मृग, मनमथ धनु, फलकत हेम तुषार ।
बिंब, अनार, बीच शुक दामिनि कोकिल सब्द उचार ।।
मनिधर सिखर रक्त रेखायुत विविध कुसुम सिंगार ।
मद्ध प्रवाह सुच्छ सुरसरि की चितवति जाति विकार ।।
सुनि कौतुक चकि चितवति मोहन मन मैं करति विचार ।
उदित भयौ ससि सूर स्याम हित स्यामा बदन उदार ।।

१३१

दस द्वै बानि कनक सौं नाहीं ।
षट् रस कला समेत तोहिं ससि अरथ विचारौ तौ मनमांही ।।
पांच पांच पंखुरी सौ सुंदर चंपक फूल न होइ तहां हीं ।
चमकि चमकि छवि जाइ सघन नहिं नहिं दामिनि दमकाहीं ।।
चाल चहूल मराल कुंजर सिंघ निरखि न लोक डराहीं ।
द्वै सिव बीच उमा सी एकै नहिं वै संभु उमाहू नाहीं ।।
घटा गगन के बिच रवि गंगा सोच विचारत कवि परछाहीं ।
सूर जितौ संभ्रम सुख तितनौ कवि झूठे जो सांच सराहीं ।।

१३२

नैंकु सखी सारंग ओर करि इंदु वदन सर तनक न आवत ।
दधिसुत परनि देखि वाहन विधु जल तजि मृगपति अतिमन ठानत ।।
रति जौ देखि अपनो तनु निंदति मैं सकु भौंह कुसुम सर तानति ।
निरखि रूप सोभा को सागर एक सकुच मन मैं विलसावति ।।
कस्सपसुत पीतम सकुचत हैं कपोत विहरत निकिमानत ।
कई जन सूर मराल चाल गति प्रफुलित कुसुम मनहिं सजि जानत ।।

१३३

अद्भुत एक कथा लौं बरनौं सारंग मुख देख्यौ इक सारंग ।
सारंग रिपु की ओर विराजत है सारंग तौ मन उर सारंग ।।
सारंग मनि जु प्रगटत सारंग कुंद कली ओर बिम्ब सारंग ।
सूरदास गिरिधरन प्रिया छबि देखि मुदित नंदलाल सारंग ।।

---

१२६. नाथ०१०।२, २६, कांक०८८, २।१९, ३४, ६।१५, सूरस०४१,
१३०, कांक० ८८, २।२३, ३४, ६।३०, नाथ० १०।२, ५१, सूरस०३७
१३१. कांक०८८, २।२५, ३४, ६।३१
१३२ कांक०८८, २।४६, ३४, ६।४७, नाथ०१०।२, २७, सूरस० २१
१३३ कांक० १२४।७, ६, ११, नाथ०१०।२, ३६

१३४

रजनी विरह वियोगिनि राधे कर लिएँ सारंग संग बजावति ।
हरि सुत हीन तासु रिपु तापति ता अरि बंधुहिं तो नहिं आवति ।।
हरि सुत वाहन तारिपु भोजन तासुत वाहन विलंब नहिं धावत।
चलत न दधिसुत घटत न हरि अरि तातैं पानि सीस लै आवत ।।
हरि लिखि मदन काल लिखि को किल लिखि पंनग पवनहिं भरमावत।
तदपि विरह घटत नहिं भामिनि लिखि अरधंग हरहिं दरपावत ।।
इहि भांतिन वृषभानु नंदिनी कहि कहि कथा मनहिं सुमुकावति ।
दीजै दरस कृपा करि स्वामी तातैं सूर परम जस गावति ।।

१३५

सखी ब्रज राजत एक धनी ।
खेलत हैं वृंदावन माधो मद्ध काल रजनी ।।
जल सुत तासुत तासुत की सुत तासुत मख वदनी ।
मीन सुता सुत तासुत नाखा तापर रज रमनी ।।
विद्रुम अधर दसन दुति दामिनि कोकिल मृदु वचनी ।
तिमि रिपु सुत माता पितु वाहन ता अरि कटितु वनी ।।
पीत सानु पर अलि रिपु राजत छूटत तरकि तनी ।
सूरदास प्रभु निरखि हरषि कै बाढ़ी प्रीति घनी ।।

१३६

आए माई चहुं दिसि तैं घनघोर ।
मानौं मत्त मदन को हाथी बल करि बदन तोर ।।
धावत पवन महाबत हूं तैं सुरमन अंकुस मोरैं ।
बग पंगति मानौं उरहूं तैं अवधि सरोवर फोरैं ।।
मनु ~~[struck through]~~ अब लाज मोरि नैंन भग कुच कंचुकि बंद तोरैं ।
अब सुनि सूर स्याम बिन यह गति गिरत गात जैसैं बोरैं ।।

१३७

दै सुत चितै चितै मुसकात ।
नवसत साजि राधिका सुन्दरि रसिक मिलत न रूप अघात ।।
कर पर हर धरि उरन अरिय धरि अरि बस कै अरि आवत ।
मानौं सोम संभु सुरसरि कै कीरति करत न पावत ।।
सागर भार वैरि सागर सौं कर धरि सारंग लीन्हो ।
सूरदास प्रभु सारंग मनि धर परसत हरि हंसि दीन्हो ।।

---

१३४...कांकं० ३४.६।५२/सू०सा० ४६
१३५..कांकं० ८८.१।५३/३४६।५६/सू०सा०२५
१३६ वर्षो०२८६.१२१/ कांक०५.१।७९/७५
१३७ कांकं० २.४६।५/नाप० १०।२.३१

१३८

माया का वर्णन:

नारि एक दबहूं दिख विचरति अति सुंदरि सुहागिनि ।
प्रति प्रति सदन पुरुष कंठ बिलसति तदपि पिय अनुरागिनि ।।
भरता मार गनत कछु नाहीं संत कहहिं बैरागिनि ।
तीनि काल सर्वोपरि राजति स्तवति देव मुनि नागिनि ।।
अवचनि की उपकार करै नित उच्च दास की गाहिनि ।
प्रभु समीप कबहूं नहिं आवति फिरति दीप गिरि आगनि ।।
नरभूपन ह्वै या संगति तैं रचि त्रिया की कागनि ।
सूरदास निरमल मति कारन करम बिथा नहिं लागनि ।।

१३९

तैरैं तैज सुनी किन भामिनि प्रथक प्रथक सब गए सुखाइ ।
भंवर सैन आकुल ह्वै गमनी अटवि निकट रहे बिरमाइ ।।
सदा हलाहल गरे रहत है उर बिच अंतर लिए छिपाइ ।
निधि के सुवन रोहिनी रवनी सं प्रविस कीन्हों रिषिराइ।।
अखिल तात कुचि भंप दई तब धंसे आइ बिंब सुख पाइ ।
सारंग पति कटि निरखि संलज्जित ओट कोट दीन्हें दिखराइ ।।
गंध सुवास दारु राघ विराजत कमल प्रभा तिन छिपाइ ।
सूरदास तैं करी अनीति विश्व अरुन कीन्हें चतुराइ ।।

१४०

श्री राधा विधु वदन उदय तैं ससि कीं भ्रान्ति भई ।
मन मैं करिवे बाँधि ताराचक्षु कैतनि मोति दई ।।
नभ निसि सब संपूरन भ्रमि कै अगनित सैन लई ।।
घाट बाट कछ दै नहिं दैरवी यह गति मति अथई ।।
सोभा रंच न भई स्याम तनु कंपित पट समई ।
तीनि बिंब प्रतिदिन करि करि कै सब काहू निरई ।।
सुख पावत अकुलात दैखि कै मन प्रसन्न भई ।
कौतुक सूर समीपहिं दैखत छवि त्रिलोक बिजई ।।

---

१३८.... नाथ० १०।२.७०,कांक०८८.१।२, ३४.८। २ सूरस० १३
१३९.... नाथ १०।२.४८,कांक०८८.१अ २१,३४.८।२८
१४० ... कांक० ८८.१।२२,३४.८।२९

१४१

चितवति सार सुता की ओर ।
सकुचि कृपाकर गयौ जु नभ दुरि निरखि आनन तोर ।।
काम पर मृग,मीन खंजन,व्याल,माल चकोर ।
कीर,उडुगन,अष्ट डर तैं हती छबि नहिं मोर ।।
उरज अंबुज मधुप हाटक किंकिनी रव घोर ।
बिंबता बंधूक विद्रुम ,अधर पान तंबोर ।।
कदलि पर केहरि बांध्यौ करति चितवनि घोर ।
सूर प्रभु पर बंस हरनी पर निनंद किसोर ।।

१४२

तैं सखि उडुपति कौ गरव हर्यौ
इन्द्र बधू तासुत कौ सुत सो सुत दूरि निवार्यौ ।।
सारंग सुत कौ बरन बिसेष्यौ दधिसुत बिंब बिसार्यौ।
सिव बिरंचि वाहन दोउ वाके तिनहिं सकुचि सिर ढार्यौ ।।
सारंग सुत तैं लजत सारंग सारंग सुत पुनि जार्यौ ।
सूरदास गुन जीवति फिर तव सारंग सारंग सार्यौ ।।

१४३

बन बोली वृषभानु दुलारी ।
कदली ऊपर सुर पति बाहन ताऊपर ससि धरे कहारी ।।
तिन मदे दुवै खंजन बैठे करि रवो कीन्हीं जु मुरारी ।
जलनिधि सुता सुतन कुम्हिलाने तातैं मोहिं अचंभो भारी ।।
चतुरानन बाहन कौ भोजन मलयानित तम हूं परजारी ।।
कहै सूर उठि चलि भामिनि मिलि अति आतुर कुंजन वन वारी।।

१४४

देखिरी देखि अद्भुत रूप ।
स्याम घन मैं स्याम दधि सुत कोटि काम सरूप ।।
प्रगट करि अनुराग मोहन सबहिं दरसन देत ।
घिरि चहूं दिसि दामिनी यह चंद गति हरि लेत ।।
अंग अंग अनंग जीते बन्यौ सुन्दर भेष ।
सु श्री गोपाल निरखत तजत नैन निमेषे ।।

---

१४१... कांक० ४७ ५।८६.१७
१४२... नाथ०१०।२.२४,कांक० १२४।७.६,५५
१४३... कांक० ६६.२।२८,३५७
१४४ ... नाथ१०।२.६५,कांक०८८.१।४४,३४ ,६।७७प्र० ४५, प्र०स०३५

१४५

कमल पर कमल धरति उर लाइ ।
कामवती सु हुती वै कमला कमलै बिनु मुरझाइ ।।
जुगल कमल तैं चली सु कमला कमलन मरु अरुझाइ ।
आन कमल कर मंडित कमला धरि तन कमल सिराइ ।।
हरि बाहन रिपु रिपु अरि गंजन ताकौं चली दुराइ ।
सूरदास प्रभु जौ नहि मिलि हौ तौ मरि है बिष खाइ ।।

१४६

राधे मान मनायौ मेरौ ।
रवि सारथी सहोदर कौ पति मारग देखत तेरौ ।।
मारुत सुत पति अरि पति रिपु दल दियौ आनि तंह घेरौ ।।
हरिपद जल बाहन गढ़ तेरौ वा मैं देहु बसेरौ ।।
बिहँसि उठी वृषभानु नंदिनी कीन्हौं जतन घनेरौ ।।
सिंधु सुतासुत कियौ सूर बस जै हुतौ अधिक अनेरौ ।।

१४७

सखी री कंत दुरंतर आयौ ।
उर भूषन आनन सम लाछन ता अनुचर दिन आयौ ।।
लेपित अनल अच्छिष्ट दसौं दिस भवन अजिर सब छायौ ।
तलफत चपल मेरु धरि आयुध छिन छिन प्रगट दुरायौ ।।
सन्मुख अखिल प्रवेस प्रथमपुर ताबाहन गुन गायौ ।
मनसिज भख सिखि सहित मनोहर गिरि चढ़ि गिरा सुनायौ ।।
पांच सुत दस सुत सुत धरि सोरह गुन बिसरायौ ।
सूरदास प्रभु एहै जानि जिय तैं बिरहिनि अकुलायौ ।।

१४८

सुरति बिनु जलसुत बिकल भए ।
सारंग सुत पति रिपु तनु प्रगट्यौ कापति चल न पए ।।
सारंग पति देखि अत अहिं सारंग सारंग हाथ लए ।
सारंग नाद सुन्यौ है सारंग सारंग राखि रहे ।।
सारंग सुता अंक भरि लीन्हैं सारंग चित्र ठए ।
सारंग देखि बिबस भए सारंग लै रथ भाजि गए ।।
भयौ भोर सूर दुवै प्रगटे आनन्द उमँगि भए ।
सूरदास प्रभु आए भवन तैं तन की तपत गए ।।

---

१४५ नाथ १०१२, २४, कांक०१२४।७, १, ५५
१४६ नाथ०१०१२, २६, कांक०१२४।७ १, ३३, ८८, ११२०, सूरसा०१५
१४७ सूरसा०३५
१४८ सूरसा० ४७

१४९

अरथ करौ पंडित अरु ग्यानी ।

रवि कै अन्त दधि सुत कै आगम दुबी घट चारि अधिक छबिबानी ।
नहिं ब्रज बनिता ,नहिं सुर बनिता नहिं राधा सहचरि यह जानी।
नहिं बरनारि मरम जिन भूल्यौ ब्रह्मसृष्टि तै यह न उपानी ।।
सारंग सुत सारंग बस दीन्हैं ,सारंग सुता देखि बिलखानी ।
कनक सहोदर बस करि लीन्हैं सूरमूढ़ निज संगनी जानी ।।

१५०

प्रेम कौ सारंग सारंग कौ दीन्हौ ।
श्रद्धसुत भाग बिराजति सुंदरि सारंग तजि कर सारंग लीन्हौं ।।
मुख प्रति सारंग अंग प्रति सारंग,सारंग गति सारंग सुत कीन्हौ ।
सारंग गहै चली री सारंग सारंग थकित भए यह तीनौ ।।
मदन मनोहर मोहन मूरति तन मन प्रान सबै हरि लीन्हौ ।
सूरदास प्रभु देव दंपति गति कोटि कोटि सारंग बस कीन्हौ ।।

१५१

देख्यौ एक कलश अपार ।
सकल ब्रज क सार यामैं मृगरिपुन की बार ।।
सिव,सनक,सुकदेव,नारद,कमल सुत घिचहार ।
धर्‌यौ चक्र संभारि तापर बिकट जाकी धार ।।
सेस महिमा कहि न आवै निगम गावत चार ।
प्रेम धुज फहराति उर पर सूर जन बलिहार ।

१५२

बिधि की तात देहु री माई ।
गोकुल की भख पावक लायौ भीम पिता कर धर्‌यौ उठाई ।।
मंगल मातु तासु लै राख्यौ चारि जाम चोरै गति पाई ।
दस ससि और बतीस भानु मिलि जब चतुरा पै छाला लाई ।।
तौ अवलोकि बिलोकि पुत्रतनु सिव बाहन की रास मंगाई ।
रिखि के रिपु हरि के रिपु मैं है तब जननी अति प्रीति बढ़ाई ।।
तबहिं न श्रास करति श्री पतिरिपु रिपु के सुत मैं रिपु जु समाई ।
सूरदास प्रभु तुम्हरे मिलन कौ गिरि परी तहँ झूठनि माई ।।

---

१४९ नाथ० १०।२,८,कांक० ३४,६।३,८८,२।३,१२४। ७,१,४३
१५० नाथ० १०। २,३६,कांक० १२४। ७,१,६
१५१ नाथ० १०।२,२१,कांक०१२४। ७,१,६
१५२ नाथ० १६,१०।१२८,कांक० १२४। ७,१,२२

१५३

राधे तैं मन मोहि लियौ ।
कुंभ कुंभ पर खजरज देख्यौ तापर मीन दियौ ।।
मेष, विरष, तुल, मिथुन, सिंघ, धन, करक को अवंलियौ ।
बृच्छक, ब्रक्क दोउ संग रहत हैं पावत है यमिनौ ।।
दधि के सुत को फल जो कहियत सोहत है त्रितियौ ।
सूरदास प्रभु हित मिलिबे को तोसो कान लियौ ।।

१५४

हरि रिपु अति गुंजार सुनाई ।
मकरंद प्रम सौं देह भई गति अनंग तरंग न छाई ।।
ससि सविता रथ चलत एक ह्वै ताके नामरूप दुखदाई ।
हर नैनाह्व के सुत बाहन तिन अति मिलि कै कूक मचाई ।।
सूर गुरु बाहन अति दारुन गति पुनि दुख दुसह सह्यौ नहिं जाई।
जरासिंधु अरि रथ भोजन भख को बरखे इनकी रितु आई ।
जल तनया अरि की छबि निरखत व्याकुल भइ अतिसय अकुलाई ।।
भोजन धाम परयौ आंगन मैं तातैं हौं अति अधिक जराई ।
जलनिधि अति त्रासैं ताको कन चमटै मदन बान छतछाई ।।
पसु के पुत्र हरे तिन बाहन तिस भोजन अब लेउ उतराई ।।
मेरु वंस किहि काज धरयौ उर करकस लगि तन सोम सुहाई ।
छिलके राम सुत सुता सखी री दूरि धरै वह अधिक सताई ।।
थलको कमल विमल ताको जल डारु सीस भयौ दुखदाई ।
ब्रज भूषन कर धरयौ तासु गति लगत न तनक गयौ कनकाई ।
कोक कला अरु छलन बतीसी सब गुन पढ़ी सो सखी बुलाई ।।
कह्यौ प्रगट पुकारि स्याम सं अवधि बढ़ी सोई रितु आई ।।
लोक लाज कुल कानि सबै तजि आइ मिल अब हरि सौं माई ।
सूर स्याम प्रिय जो नहिं आवैं स्यामा स्याम भई दरसाई ।।

१५५

सारंग सारंग कर जु लिए ।
सारंग कहै सुनो हो री सारंग सारंग सारंग मनहिं दिए ।।
सारंग चढ़ी थके सब सारंग सारंग विकल हिए ।
सारंग धुकि धुकि परत सारंग सारंग मनौं दिए ।।
सारंग आइ उठाए सारंग सारंग देख फिर ।
सूरदास जो मिलहि सारंग तो यह सुख जिए ।।

---

१५३ कां०क० १२४।७.१,३१
१५४ कां०क० १२४।७.१,३४
१५५ कां०क० १२४। ७.१, नाथ० १०। २.३७

Appendix C

:: परिशिष्ट 'ग' ::

:: सूर सारावली के कूट पद ::

१ सिंधु सुता सुत तारिपु गमनी सुन मेरी तू बात ।
काम पिता वाहन भख की तनु क्यों न धरति निजगात ।।६३७।।
२ अलिबाहन पति बाहन रिपु की तपन बढ़ी तनु भारी ।
सैलसुता सुत ता सुत अंगनासो तैं सबै बिसारी ।। ६३८।।
३ भृंगयूथ चतुरानन तनया ब्रसनाद सुरसंग ।
जलसुत बाहन सौं जन धारत विषम लगत विष अंग ।।६३६।।
४ चतुराननसुत तासुत वा सुत उदित होन अब आयो ।
मन्मथ मातु तातसुत अथयो सो तैं वृथा गंवायो ।। ६४०।।
५ पंकज उर पंकज जिन केरो तेरो अटल सुहाग ।
सुरपति बाहन तासुत सिर पर मांग भरो अनुराग ।।६४१।।
६ कमलपुत्र तासुत कर राजत सो हरि निज कर लीन्हैं।
सप्त सुरन उपजाइ बजावत रटन राधिका लीन्हैं ।। ६४२।।
७ सुत प्रह्लाद तासु सुत वा पितु भ्राता वृथा गंवायो ।
संज्ञासुत बपु सदृश बसन तनु सो तनु लागत छायो ।। ६४३।।
८ सारंग ऊपर सारंग राजत सारंग शब्द सुनावै ।
सारंग देखि सुनै मृगनैनी सारंग सुख दरसावै ।। ६४४।।
६ सारंग रिपु की बदन ओट दै कहं बैठी है मौन ।
ब्रजसुता सारंग कैधोरैं करति सकल ब्रजगौन ।। ६४५।।
१० सारंग सुता देखि सारंग कौं तेरो अटल सुहाग ।
सारंग पति तापति ता बाहन कीरत रट अनुराग ।। ६४६।।
११ दधिसुत बाहन सुभग नासिका दधि सुत बाहन देख्यो।
दधिसुतबाहन वचन सुनन सुख अंग अंग अवरेख्यो ।। ६४७।।
१२ ससि को भ्रात कहत ता बाहन कुन्द कुसुम ललचात ।
खंजन सदृश देखि सुख अंखियां तनमन मैं अकुलात ।। ६४८।।
१३ मारुत सुत पति रिपु तापतनी तासुत बाहन बात ।
स्रवन सुनत अकुलात सांवरो कछुक कही नहीं जाता ।। ६४६।।
१४ चतुरानन सुत तासुत पतनी तासुत की जो दास ।
तासुत बाहन पुत्र अंग धरि जलसुत करी प्रकास ।। ६५०।।

१५ श्री बलदेव राम जो कहिए ता मैं भानु मिलाय ।
ताकी सुता कहत चतुरानन निगम सदा गुनगाय ।। ६५१।।
१६ सिंधुसुता तब भाग विलोकत मन मैं रही लजाय ।
कामपिता माता गुरु ता वपु युवति कोटि दरसाय ।। ६५२।।
१७ सातों रसि मेलि द्वादस मैं ऐसैं बीतत याम ।
दुतिय रास मैं मिलत सप्तमी सो जानति निज धाम ।। ६५३।।
१८ सैलसुता धरि तारिपु बांधत अंग अंग पिय आज ।
कोटि जतन करि सींचत तीऊ मिटत नहीं ब्रजराज ।। ६५४।।
१९ बायस अजा सब्द मनमोहन रटत रहत दिनरैन ।
तारापति कै रिपु पर ठाढे देखत हैं हरि नैन ।। ६५५।।
२० गंगा सुत रिपु रिपु सिख मेरी सुनति नहीं सखि काह ।
नारायन सुत तासुत तासुत लगत विषम विष ताह ।। ६५६।।
२१ जलसुत बाहन देखि बदन तब ब्रह्मसुता अकुलानी ।
मंगल मातु तासु पति बाहन राजत सदृस भुलानी ।। ६५७।।
२२ दच्छ प्रजापति की तनया पति तासुत नार गई ।
सिंधु सुता सुत बाहन की गति देखत विषम भई ।। ६५८।।
२३ अग्नितात तेहितात अंगनात्यों उन मैं तू राखी ।
बंधु कुसुमद्रुम ता रिपु की पति सारंग रिपु धर माखी ।।६५९।।
२४ पति पाताल लगन तनु धारन सो सुख भुजा बिचारि ।
प्रथम मथत जलनिधि जो प्रकट्यौ सो लागत सब नारी ।।६६०।।
२५ बंधु कुमुद पति पिता सुता जो तुव अस मधुरै गावै ।
ब्रह्मसुता सुत पदरज परसत सारंग सुता दिखावै ।। ६६१।।
२६ इन्द्र सुता पति भुजा लगन लखि जलसुत हृदय लगावै ।
इन्द्रसुता तनयापति कौ सुत ताके गुनै न पावै ।।६६२।।
२७ धरति कमल मैं कमल कमल कर मधुर बचन उच्चार ।
कमला बाहन गहत कमल सौं कमलन करत बिचार।।६६३।।
२८ कालिंदी पति नैन तासु सुत लागत हैं सब लोग ।
इन्द्रमातु तेहि तात सो सर धत प्रकट देखिअत भोग ।।६६४।।
२९ अंबुज मातु तात पति तारिपु तापति काम बिमारै ।
तातैं सुनि वृषभाननंदिनी मेरी बचन बिचारै ।। ६६५।।
३० तीस मान द्वै मास सकलरिपु सिंधु सुता सन जान ।
भूषन अंग लसत गुंजाबलि और न कछू समान ।। ६६६।।

इति दृष्टकूट सूचनिका सम्पूर्ण ।

७९

३१ जुगल कमल सों मिलत कमल जुग जुगल कमल लै संग ।
पांच कमल मधि जुगल कमल लखि मनसा भई अमंग ।। ९६७।।

३२ किरन कदंब मंजु का पूरन सौरभ उडत अदेस ।
अगर धूप सौरभन्नसा सुख बरषत परम सुदेस ।। ९६८।।

३३ कुंतर कुमुद बंधूक मिलत पुनि मीन देखि ललचात ।
तापर चंद देखि संज्ञायुत तनमैं बहुत डरात ।। ९६९।।

३४ बरनाभख कर मैं अब लोकल केस पास कृत बन्द ।
अधर समुद्र सदल जो सहसा धुनि उपजत सुख फंद ।। ९७०।।

३५ मुदित मराल मिलत मधुकर सों खंजन मिलत कुरंग ।
कीर कीर रनधीर मिलत सम रत रस लहर तरंग ।। ९७१।।

३६ सुरत समुद्र कहत दंपति के निरवधि रमन अपार।
भयौ शेष मनमूढ कहन कों राधा कृष्ण बिहार ।। ९७२।।

---

Appendix D.

## :: परिशिष्ट 'घ' ::

### :: साहित्य लहरी के कूट पद ::

:१:

राधे किधौ कौन सुभाउ ।
प्रानपति बेदन बिभूषित सुंनसुंन[1] चित चाउ ।। टेक ।।
भानु[2]बंसी रस सुधाग्रह तैं न निकसन पाउ ।
रजनिचर गुन जानि दधिसुत धरन रिपु हित चाउ ।।
रजनिचर हित भच्छ सौं[3] तन सरस दीपत[4] श्राउ ।
सूर स्याम[5] सुजान सुकिया अघट उपमा दाउ[6] ।।

:२:

हरि उर पलक धारी धीर ।
हित तिहारे करत मनसिज सकल सोभा तीर[1] ।। टेक ।।
भूमिसुत अरि मित्र रिपु पुर तैं निकासत आय ।
सुध आतुर भरत ग्रीषम रिपुन[2] मढे सोय ।।
मातुप्रिय जननी सुहित कौं[4] सहचरी गुन लेत ।
प्रथम ही उपमान सारंग सौं करावत हेत ।।
[5]हौन दिनपति सीस सोभा रंच राजत आजे।
सूर प्रभु अग्यान मानों छपी उपमा साज ।।

::३::

आज अकेली कुंजभवन मैं बैठी बाल बिसूरति[1] ।
तरु रिपु पति सुत की सुधि सांची जानि[2] सांवरी मूरति ।।
दर भूषन छिन छिन उठइ कै[3] नीतन हरिदर हेरत ।
तनु अनुगामी मनिमै भैके भीतर सुरुचि सकेरत ।।
ताहि ताहि सम करि करि प्यारी भूषन आन न मानै ।
सूरदास वै जौनि[4] सुलोचन सुंदर सुरुचि[5] बखानै ।।

---

१.. १ स० सुन्य, २, स० मानसरबासी, ३, भा० मों, ४, स० दिपत दीपक, ५ स दास, ६ स गाव

२.. १ स० आप, २. स० साप, ३. स त्रय, ४. भा० कौ, ५ . स हानि ,

३.. १ भा० विसूरत, २, स० भा० जान, ३, सा० है, ४. भा जौन, ५ भा० सुरुच ।

सारंग सम कर नीक नीक सम सारंग सरस बखाने ।
सारंग बस[१] भय भय बस सारंग सारंग बिसमै[२] माने ।।
सारंग हैरत उर सारंग तैं सारंग सुत ढिग आवै ।
कुंती सुत सुभाउ चित समुझत सारंग जाइ मिलावै ।।
यह अद्भुत कहिबे न जोग जुग देखत ही बनिआवै ।
सूरदास बिच समै समुझ करि बिषई बिषै मिलावै ।।

: ५ :

राधे रात सुरतरंग राती ।
नंद नंदन संग कुंज भवन मैं मदन मोद मदमाती ।। टेक ।।
कारन अंत अंत तैं घटकर आदि घटत पै जोई ।
मद्ध घटै परनास कियो है नीतन मैं मन मोई ।।
गिरजा पति पतनी पति जा सुत गुन गुन गननि उतारे ।
तनसुत कन से धन बिचारि कै तुरत भूमि पै डारे ।।
सारंग ओर निहारति फिरिफिरथित चित चतुरन पावै ।
सूर स्याम को बिदा सुभूषन करि [१]बिपरीत बनावै ।।

: ६ :

लखि बृजचंद चंद मुख राधे ।
दधिसुत सुत पतनी न निकासति दिन पति सुत पतनी प्रिय बाधे ।।
इंदीबर सुत कल[१] कपोल मैं है सिंगार रस राधे ।
दधिसुत बेद हैंचि अपनी कर सुरुचि सुभाउ सुनाधे ।।
ग्रह मुनि दुतिहित के हित करतैं मुकुर उतारति नाथे[२] ।
सूरज प्रभु लखि धीर रूप कर चरन कमल पर धाथे ।।

---

४.. १,सब, २,स० बिषमय ।
५.. १. It may be " कीरपरतीत " also.
६.. In Saradara's edition the second and third lines are interchanged.

१ भा० कर, २ स० काधे ।

:७:

आज सखिन संग सुरुचि सांवरी करति रही जलकेलि ।
आइ गयौ तहं सरस सांवरौ प्रेम पसारन बेलि ।।
अधहर एक सुकरसारंग तें सज्ज समूहारन लागे ।
अंतरिच्छ श्री बन्धु एक कौं चाखत अति अनुरागे ।।
भूषन हित परनाम होट बड़ दोउन कौं करि राखी ।
सूरज प्रभु फिरि चले गेह कौं करत सत्रु सिब साखी ।।

:८:

दिनपति चले धौं कहां जात ।
धराधरन धर रिपु तनु लीन्हौ कहौ उदधिसुत बात ।।
लब उलटौ ह्वै जाउं तिहारी ता कौ सारंग नैन ।
तुम बिनु नंद नंदन ब्रजभूषन होत न नैंकौं चैन ।।
मुरली मधुर बजावहु मुख तें रुख जिन अनतें फेरौ ।
सूरज प्रभु उल्लेख सबन कौ ही पर पतनी हेरौ ।।

: ९:

नृप मोहि बहु पाद मिलावौ ।
सुनु संजनी यह प्रन हमार लखि हिय में हरष बढावौ ।।
सुच ही पति पितु प्रिया पाइ पै सिर धरि आपु मनावौ ।
नीतन हीन पुत्र रिपु जननी सुत पितुजा ढिंग जावौ ।।
सुर समूह पैधार परमहित आखत अमल चढ़ावौ ।
बार बार बिनवति हौं तुम तें लखि निसिपति मुरभावौ ।
सूरज प्रभु पै होहु अनूठा सुमिरन बनि बिसरावौ ।।

:१०:

उलटौ रस सारंग हित सजनी कबहुं तीरन जैहौं ।
बिनु समुभैं बिपरीत मालका अंग न आपु लगै हौं ।।
धगरिपु लगत सघन घन ऊपर बूभत कहा बतैहौं ।
ग्रहबधु मिलत संभु की सैना चमकत चित न चितैहौं ।।

---

७. १ भा० तहां, २ स० पसारत, ३, भा० संभारन, ४ स० भा० दोहुन ।
८. १ स० ह्वै ।
९. - १ स० मिलाओ, २ स० भाओ, ३ स० होइ, ४ स० जन ।

:

मोहि आन बृषभानु बबा की मैया मंत्र न लैहौं[5] ।
सूर छैक तैं गुप्त बात हू तो कौंसब समुझै हौं[2] ।।

:११:

सुरभी रस राती नंदनंदन सुरभी रस राती ।
ग्रह मुनि पिता पुत्रिका को रस अति अद्भुत गति माती ।।
सुत कृसानु सुत प्रबल भए मिलि चार ओर तैं आये ।
हौं जिन जानि घने तमकै गज साजत सरस सबाये ।।
आजु मोहिं मैया बिचारि कै गैयनि ओर पठाई ।
निरबिकार जहं सूर पहुंनत[1] बातन चतुर बताई ।।

:१२:

देखति[1] ही बृषभानु दुलारी ।
नंदनंदन आवत ब्रज बीथिन भीर संग है भारी ।।
सिव आनन लिखि चन्द्र बिन्दु दै कर निज कुचन मिलाए ।
भूषन स्वल्प क्रिया तैं सुंदर सूर स्याम समुझाए ।।

:१३:

कुं भवन तैं आजु राधिका अलस अकेली आवति ।
अंग अंगन प्रति रंग रंग की सोभा सुख दरसावति[1] ।।
दिन पति सुत अरि पिता पुत्र सुत सो निज करन[2] सम्हारे ।
मानहु कंज रिच्छ गह तीजो कंचन भूपै धारे ।।
सीता सत्रु पिता की सैना पाट छिद्र हमि[3] सार ।
सिंधु सत्रु भवपति पितु मानौं रन तैं घायल आए ।।
बिथुरि[4] गयी सारंग सुत सिगरी सो मन उपमा आसी ।
गिरिजापति भूषन पै मानौं मुनि भव पंक प्रकासी ।।
संभावन भूषन कर लच्छित[5] सुघर सखी मुसकाई ।
सूरदास बृषभानु नंदिनी सुरि घर चली पराई ।।

१०. ..~~[illegible]~~,
१ भा० जैहै, २ लैहै । ३, भा० बतैहैं, ४, चितैहैं, ५, लैहैं, ६ , समुझै है।
११. १ अपहुंनुत is another reading.
१२. १ भा० - हूं ।
१३ १ स० दरशावत , २ प्र० वरन, ३, भा० हमपार, ४, स० विथुर , ५, स० लच्छित ।

